# श्रीभुवनेश्वरी वरिवस्या



प्रणेता
दत्तात्रेयानन्दनाथः

श्रीविद्यासाधनापीठम्
वाराणसी

॥ श्रीः ॥

# श्रीभुवनेश्वरी वरिवस्या

## तन्त्रशास्त्रोक्त प्रामाणिक पूर्णाङ्ग पूजा पद्धति

*प्रणेता एवं सम्पादक*
**दत्तात्रेयानन्दनाथ**
(सीताराम कविराज)



**श्रीविद्यासाधनापीठम्**
**वाराणसी**

*प्रकाशक–*
**श्रीविद्या साधना पीठ**
काशी मुमुक्षु भवन
अस्सी, वाराणसी (यू. पी.)



प्रथम संस्करण, १००० प्रतियाँ
दत्तात्रेय जयन्ती
मार्गशीर्ष शुक्लापूर्णिमा
वै. सं. २०४९

मूल्यः ५०.००

*मुद्रक :*
**रत्ना प्रिण्टिंग वर्क्स**
कमच्छा, वाराणसी

*पुस्तक प्राप्तिस्थानम्*
प्रतापशङ्करजी पण्ड्या
पैराडाइज अपार्ट मेण्ट्स
नेपीयन-सी रोड, बम्बई

# भगवती श्रीभुवनेश्वरी



बन्धूकाभां त्रिनयनयुतां बद्धचन्द्रार्धमौलिं
दोर्भ्यां पूर्णं विविधमणिभी रत्नपात्रं वहन्तीम् ।
पद्मं सौम्यामुरुकुचयुगां स्मेरवक्त्रेन्दुबिम्बां
ध्यायेद् देवीं धृतमणिघटप्रोल्लसन्सव्यपादाम् ॥

॥ श्रीः ॥

# प्राक्कथन

भगवती श्रीभुवनेश्वरी की शास्त्रसम्मत हो और परम्परागत भी ऐसी साङ्गोपाङ्ग साधनापद्धति की रचना करने की मेरी चिरकाल से उत्कट उत्कण्ठा बनी हुई थी। अद्यः प्रातः पुनः प्रातः करते अत्यधिक समय बीतता गया, इतना बिलम्ब क्यों हुआ यह तो पराम्बा ही जानती है, परन्तु चिर प्रतिक्षित मेरा मनोरथ अब पूर्ण हो रहा है। पराम्बा भगवती भुवनेश्वरी के साधक समाज के समक्ष यह पद्धति प्रस्तुत करते हुए मुझे अपार हर्ष का अनुभव हो रहा है। श्री विद्या सम्बन्धी साहित्य जो मेरा प्रकाशित हुआ, उनके लेखन काल में एक अवरोध सा उत्पन्न होता रहा, इस स्थिति पर मनन करने पर यह भासित होता कि भुवनेश्वरी साहित्य को प्राथमिकता देनी उचित है, इस का हेतु तो मेरा उपासना क्रम ही भुवनेश्वरी मन्त्र साधना से प्रारम्भ हुआ और इसी साधना से श्रीविद्योपासना में प्रवृत होने का सम्बल प्राप्त हुआ। मुझे साधनाकाल में श्रीभुवनेश्वरी की सुनिबद्ध पूजा पद्धति प्राप्त नहीं हुई, अतः साधकों के सौकर्य के लिये भुवनेश्वरी साधना से सम्बन्धित विधि विधानों को संगृहीत करने की आवश्यकता प्रतीत हुई। पराम्बा की अनुकम्पा से यत् किञ्चित् प्राप्त बोध के द्वारा तन्त्रशास्त्र का जो अनुशीलन हुआ, इससे इस निर्णय पर पहुँचा कि शाक्त साधना भगवती भुवनेश्वरी की उपासना के विना पूर्णता को प्राप्त नहीं होती, अतः इसकी कृपा प्राप्त करना परमावश्यक है। एतदर्थ इस 'भुवनेश्वरी वरिवस्या' का प्रणयन सम्पन्न हुआ। इस निबन्धन की परिणति के उपक्रम उपसंहार प्रस्तुति के दो शब्द प्रस्तुत है। प्रस्तुत पुस्तक "श्रीभुवनेश्वरी

वरिवस्या' में मुख्य रूप से आह्निक, सपर्या, स्तोत्र, होम, परिशिष्ट ये पांच प्रकरण है। आह्निक प्रकरण में ब्राह्ममूहूर्त में साधकों के लिये गुरुस्मरण और इष्टस्मरण आवश्यक कर्तव्य है। एवं क्षिप्रसिद्धि के लिये अजपाजप विधि, कुण्डलीभावना, भुवनेश्वरीपञ्चक भी निबद्ध किया गया है। तदनन्तर दन्त धावन, स्नान, तान्त्रिक सन्ध्या, इष्ट तर्पण आदि विधियों को सरल सुगम करके प्रस्तुत किया गया है।

सपर्याप्रकरण में भूतशुद्धि, मातृकान्यासादि न्यास प्रकरण, पात्रासादन, अन्तर्याग, यन्त्रपूजन बहिर्याग, आवरण देवताओं का अर्चन, उत्तराङ्गपूजन पात्रोद्वासन आदि विधियों का सन्निवेश हुआ है।

संस्कृत भाषा से अनभिज्ञ साधकों की सुगमता के लिये–विधियों का हिन्दी भाषा में रूपान्तरण कर दिया गया है।

स्तोत्र प्रकरण में रुद्रयामलतन्त्रोक्त, शङ्कराचार्य, पृथ्वीधराचार्य विरचित शतनाम, सहस्रनाम, कवच, हृदय, स्तोत्र आदि सुललित स्तुतियों को संगृहीत किया गया।

होमप्रकरण स्वसम्प्रदाय का 'श्रीविद्यारत्नाकर' को आधार मानकर श्रीविद्यार्णव तन्त्रोक्त पात्रासादन कुशकण्डिकादि विधियों से विस्तृत करके भुवनेश्वरी होम विधि को पूर्णाङ्ग बनाने का प्रयत्न किया गया है।

परिशिष्ट में श्रीभुवनेश्वरी मन्त्र की महिमा, पुरश्चरण विधि, मन्त्रसिद्धि के लिये नियम पालन, काम्य कर्म आदि का संक्षिप्त विवरण दिया गया है, ये गुरु द्वारा ही ज्ञातव्य विषय है सार्वजनिक रूप से प्रकट करना शास्त्रों में निषेध किया है।

श्रीविद्यारण्य स्वामी ने श्रीविद्यार्णव तन्त्र में भुवनेश्वरी पारिजात, दक्षिणामूर्ति संहिता, शारदातिलक, प्रपञ्चसार, सारसंग्रह, दशपटली, प्रयोगसार आदि प्रामाणिक ग्रन्थों का सार सर्वस्व भुवनेश्वरी प्रकरण में संगृहीत किया है। उसमें संक्षिप्त सूत्र रूप में पूजापद्धति की प्रयोग विधि, मन्त्र पुरश्चरण विधान, काम्यहोम द्रव्य, मन्त्र और

यन्त्रों के सिद्ध प्रयोग, आदि प्रामाणिक विधियों का समावेश है, वह भी यहाँ उद्धृत किया गया है। यह प्रस्तुत 'निबन्ध' की प्रामाणिकता के लिये पर्याप्त होगा, एवं विद्वान् साधकों के सन्तोष के लिये भी आवश्यक प्रतीत हुआ।

## निबन्धन

श्रीभुवनेश्वरी के 'ह्रीँल्लेखा' एकाक्षर बीजमन्त्र परक इस पद्धति की रचना की गयी है, भुवनेश्वरी के विभिन्न मन्त्रों की साधना में भी इसका उपयोग होगा, सभी मन्त्रों का यन्त्र एवं पूजन प्रकार समान है। केवल स्वेष्ट मन्त्र का ऋष्यादि न्यास ही भिन्न होता है, अतः एकाक्षर मन्त्र के स्थान पर स्वेष्ट मन्त्र प्रयुक्त करके सभी विधियों का सम्पादन होगा। 'नामूलं लिख्यते किञ्चित् नानपक्षितमुच्यते' के अनुसार सम्प्राप्त पूजा-पद्धतियों की विभिन्नताओं को दृष्टिगत करके आप्त तन्त्रों के मौलिक सिद्धान्तों का समन्वय करके संक्षेप और विस्तार करने का प्रयत्न किया है। मुख्य रूप से आद्य शङ्कराचार्य विरचित प्रपञ्चसार, शारदातिलक, श्रीविद्यार्णवतन्त्र, प्रातः स्मरणीयचरण स्वामी श्रीकरपात्रीजी महाराज द्वारा रचित एवं मेरे द्वारा सम्पादित 'श्रीविद्यारत्नाकर' और 'श्रीविद्यावरिवस्या' पृथ्वीधराचार्य कृत 'भुवनेश्वरीक्रम चन्द्रिका' पुज्यपाद राजगुरु पं. हरिदत्त शास्त्रीजी द्वारा लिखित हिन्द व्याख्या सहित 'भुवनेश्वरी रहस्य' इत्यादि ग्रन्थों के आधार से इसका निबन्धन हुआ है। इस प्रकार चिरकाल से प्रतिक्षित वाञ्छावल्लरीको पल्लवित और कुसमित देखकर हर्षातिरेक से पुलकित अन्तराल से मातृचरणों में प्रणिपातपूर्वक शत-शत नमन करता हूँ। जिनकी कृपा के विना यह कार्य कदापि सम्भव न होता।

## श्रीराजगुरुजी

इस कृपा के सूत्रधार प्रातःस्मरणीय राजगुरु हरिदत्तजी शास्त्री है। जिनकी अहेतुकी कृपा से मुझे भुवनेश्वरी मन्त्र का उपदेश प्राप्त हुआ। मेरे प्रथम मन्त्रोपदेष्टा पुज्यपाद श्रीराजगुरुजी का इस अवसर पर संस्मरण करता हुआ मैं अपने को कृत-कृत्य अनुभव कर रहा हूँ। जिनके मन्त्र शक्ति के अनेको चमत्कार देखने के मुझे अवसर प्राप्त हुए। इस स्वल्प लेख में उनकी महिमा का वर्णन सम्भव नहीं है। इनका जीवन चरित्र 'गुरुमण्डल ग्रन्थमाला' कलकत्ता से प्रकाशित हिन्दी व्याख्या सहित 'ललिता सहस्रनाम की भूमिका' में विस्तृत रूप से प्रकाशित हुआ है। उसमें इनके अलौकिक मन्त्रशक्ति के प्रत्यक्ष चमत्कारों का वर्णन किया गया है। इनकी 'ललिता सहस्रनाम' और 'सौन्दर्य लहरी' की हिन्दी व्याख्या कलकत्ता नगरी के शिष्यों द्वारा मुद्रित करवाकर निःशुल्क वितरित हुई थी। और भी कई पुस्तकें आध्यात्मिक साहित्य की मुद्रित हुई थी। गुरु मण्डल ग्रन्थमाला में स्मृति सन्दर्भ, और पुराणों का जो प्रकाशन हुआ, इसके प्रेरणा स्रोत आप ही थे। पाँच वर्ष की अवस्था में माता के द्वारा मन्त्रोपदेश हुआ था, बाल्यकाल में ही राजमाता को पुराणों की कथा सुनाने लग गये थे। कालान्तर में ठीहरी गढ़वाल के राजगुरु रूप में सम्मानित रहे। राज्य की ओर से मन्दिरों की व्यवस्था के लिये आपने वाइस वार वदरी नारायण की यात्रा की थी, उसी समय में हिमालय पर एकबार अश्वत्थामा का साक्षात्कार हुआ यह घटना स्वयं उन्होंने मुझे सुनाई थी। मन्त्र सिद्धि से ज्योतिष शास्त्र में विलक्षण पाण्डित्य प्राप्त था, इससे राजा महाराजाओं में प्रख्यात हो गये थे। कलकत्ता में मेरा उनसे सम्पर्क हुआ था। वे देहरादून में रहते थे। शीतकाल में एक महीने कलकत्ता आते थे और गीष्मकालमें मसूरी में रहते थे, मैं दोनों ही स्थानों पर आपकी सेवा में रहता था। मेरे ऊपर उनकी स्नेह भरी कृपा थी। आशीर्वाद के रूप में मुझे स्फटिक श्रीयन्त्र प्रदान

# श्रीभगवती भुवनेश्वरी



उद्योदिनद्युतिमिन्दु-किरीटां, तुङ्गकुचां नयनत्रययुक्ताम् ।
स्मेरमुखीं वरदाङ्कुशपाशाभीतिकरां प्रभजे भुवनेशीम् ॥

किया। शेषकाल में आपके अस्वस्थ होने पर मैं देहरादून गया था तो 'उनका स्वास्थ्य शिथिल देखकर मैंने प्रार्थना रूप में निवेदन किया कि महाराज! अब इस साधना का मार्गदर्शन मुझे कैसे प्राप्त होगा तो उन्होंने बड़े स्नेहपूर्वक आशीर्वाद दिया 'बेटा जब जो आवश्यक होगा वह पूर्ण होगा' उनके इस आशीर्वाद से ही अभिनव शङ्कर धर्म सम्राट् स्वामी करपात्रीजी महाराज की चरण-शरण प्राप्त हुई और उनकी महती कृपा से श्रीविद्योपासना के क्रम में पूर्णाभिषिक्त होने का सौभाग्य प्राप्त हुआ। इस अवसर पर श्रीराजगुरुजी के भावमय चरणसरोरुह में सश्रद्ध शब्द सुमनाञ्जलि समर्पित करके उनकी पावन स्मृति से अपने को धन्य-धन्य अनुभव करता हूं।

## मुद्रण व्यवस्था

इस प्रकाशन में मुख्य रूप से बम्बई के श्री प्रताप शङ्करजी पण्ड्या की विशेष प्रेरणा रही। इनके पिता श्री रेवाशङ्करजी पण्ड्या भगवती भुवनेश्वरी के परम उपासक थे, उनका जीवन साधनामय ही रहा। उनके जीवन वृत्त से ज्ञात होता है, कि वे परम आस्तिक धर्मपरायण-आचारवान् उपासक थे। वैदिक संस्कृति में आपकी अगाध श्रद्धा थी, वाराणसी में ही शिक्षा प्राप्त किये थे। आस्तिक धर्मपरायण व्यक्ति स्वयं का तो कल्याण कर ही लेता है। आनेवाली सन्तति के लिये भी उसका जीवन प्रेरणा-स्रोत बन जाता है। वर्तमान में उनके वंशज परम धार्मिक उपासना परायण ऐश्वर्यशाली सम्पन्न परिवार है। श्रीप्रतापशङ्करजी तो श्रीविद्या के निष्ठावान् उपासक है, साधना सम्बन्धी जिज्ञासा से वाराणसी में मेरा इनसे सम्पर्क हुआ तब किसी प्रसंग में मैंने इनको पिताजी की स्मृति में भुवनेश्वरी उपासना सम्बन्धी साहित्य प्रकाशित कराने के लिये प्रेरित किया था तो तत्क्षण स्वीकृत करके अपने समन्धित प्रेस को मुद्रण का आदेश दे दिया था। यह वार्ता प्रायः सात वर्ष पूर्व हुई थी, बीच-बीच में

आप मुझे प्रेरित भी करते रहे, कारणान्तरों से विलम्ब होता गया। अब यह सङ्कल्प साकार हो रहा है। माता भुवनेश्वरी के परम उपासक रेवाशङ्करजी पण्ड्या की पावन स्मृत में 'पितरि प्रीतिमापन्ने प्रीयन्ते सर्वदेवता' इस दृष्टि से उपासक पिता की स्मृति में उपासना सम्बन्धी प्रकाशित पूजा-पद्धति भुवनेश्वरी उपासकों के पथ-प्रदर्शन से साधना सोपान परम्परा को अनुप्राणित करती रहेगी। एतदर्थ इस सत्कार्य के प्रेरक और पूर्ण मुद्रण व्यय भार ग्रहण करने के लिये सपरिवार प्रतापशङ्करजी के श्रेय प्रेय के लिये पराम्बा से प्रार्थी हूँ। श्री रेवाशङ्करजी पण्ड्या को अपने जीवन काल में ही अपने इष्ट देवता श्रीभुवनेश्वरी की शास्त्रोक्त पूजा पद्धति प्रकाशित करवाने की प्रबल इच्छा थी, परन्तु अब उनके पुत्र आनन्दशङ्कर, प्रतापशङ्कर, गोविन्दशङ्कर पण्ड्या ने उनकी इस सदिच्छा को पूर्ण करने के लिये इस 'भुवनेश्वरी वरिवस्या' का प्रणयन प्रकाशन करवाके इस कल्याणकारी कार्य को सम्पादित किया। अतः पूरा परिवार ही साधुवाद का अधिकारी है।

## साधुवाद

इस अवसर में डा. रुद्रदेवजी त्रिपाठी को साधुवाद से सभाजित करना नैसर्गिक है। पद्धति प्रणयन समय में सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय के किसी सम्पादन प्रसङ्ग में आप काशी आये हुए थे, और वह प्रवास काल व्यतीत हुआ मेरे पास काशी मुमुक्षु भवन में। सम्पादन कला में निपुण श्रीत्रिपाठीजी के कई सुझावों से मैं उपकृत हुआ, अतः प्रणयन की सर्वाङ्ग पूर्णता में योगदान के लिये पुनः-पुनः भूरि-भूरि साधुवाद से सभाजित करने में कृपणता क्यों। भुवनेश्वरी के उपासक पं. मुरलीधर पाण्डेय के सेवाभाव से योगदान को विस्मृत न करके उनके कल्याण की कामना करता हूँ।

रत्ना प्रेस के संचालक श्रीविनयशङ्करजी पण्ड्या जो 'यथा नाम तथा गुणः' हैं। एक मास के स्वल्पकाल में ही इस पुस्तक का मुद्रण करके अपनी कार्य क्षमता का अनुपमेय उदाहरण प्रस्तुत किया, एतवता आप के समधिक अभ्युदय का अभिलाषी हूँ।

शेष में आध्यात्मिक शास्त्रीय साहित्य स्रष्टा साधु सन्त महात्मा आचार्य महामनीषीयों को प्राञ्जलिबद्ध प्रणतिततति निवेदन करता हूँ। जिनके सृजित सत्साहित्य से निबद्धमान साहित्य सर्वदा अनुप्राणित होता रहता है। एवं पराम्बा भगवती भुवनेश्वरी के साधक और सिद्ध समुदाय से 'गच्छतस्खलनंवापि' की दृष्टि से इसमें हुई त्रुटियों के लिये सविनय क्षमा प्रार्थी हूँ, तथा उनके मन्तव्यों के लिये सप्रश्रय निवेदन करता हूँ।

**श्रीगुरुचरणसरोजरेणु**

दत्तात्रेयानन्दनाथ

(सीतारामकविराज)

# आचार्यप्रवर पद्मभूषण पं. श्रीबलदेवजी उपाध्याय के आशीर्वचन

शौरिश्चकास्ति हृदयेषु शरीरभाजां
तस्यापि देवि हृदयं त्वमनु प्रविष्टा ।
पद्मे तवापि हृदये प्रथते दयेयं
त्वामेव जाग्रदखिलातिशयां श्रयामः ॥

शरीरधारी व्यक्तियों के हृदयों में भगवान् विराजमान रहते हैं । भगवती उनके हृदय में तुम प्रविष्ट रहती हो तथा तुम्हारे भी हृदय में यह मंगलकारिणी करुणा विराजती है । फलतः समस्त अतिशयों के जागरण से सम्पन्न भगवती का हम आश्रय ले रहे हैं ।

भगवती की इसी दया से ही अध्यात्मचिन्तन का सुयोग भाग्यवन्तों को प्राप्त होता है तथा उसी दया के फलस्वरूप ऐसे चिन्तन से संभूत दिव्यग्रन्थों के अध्ययन का भी अवसर मिलता है और आज मुझे ऐसे ही ग्रन्थ के अध्ययन मनन का शुभ अवसर उपलब्ध हुआ है । ग्रन्थ का नाम है भुवनेश्वरी वरिवस्या और इसके भाग्यशाली ग्रन्थकार का अभिधान है–पण्डित श्रीसीताराम कविराज, जिनका दीक्षा नाम है– "दत्तात्रेयानन्दनाथ" । ग्रन्थ का प्रकाशन श्रीविद्या साधनापीठ (वाराणसी) ने इसी वर्ष सम्पन्न किया है ।

पण्डित कविराजजी भगवती ललिता के परम आराधक तथा आगमविद्या के गम्भीर चिन्तक हैं । शाक्तसाधना तथा शास्त्रीय वैदुष्य का अनुपम संयोग उनके व्यक्तित्व का महान् वैशिष्ट्य है। स्वामी करपात्रीजी महाराज के सान्निध्य में उपदेश को ग्रहण कर इन्होंने अपने सात्विक जीवन को उदात्तता की परम उच्चकोटि में पहुँचा दिया है । ये श्रीविद्या के महनीय आचार्य हैं और अपने तान्त्रिक उपदेशों के द्वारा शिष्यजनों का सातिशय उपकार करते हैं । आगमशास्त्र के प्रचार प्रसार के निमित्त ही वाराणसी में 'श्रीविद्यासाधनापीठ' की स्थापना कर ये बड़ा ही महनीय कार्य का सम्पादन करते हैं । प्रथमतः इन्होंने श्रीविद्याविषयक ग्रन्थों का

सम्पादन किया, जिनमें 'श्रीविद्यारत्नाकर' तथा 'श्रीविद्यावरिवस्या' श्रीविद्या के गम्भीर उपासना का रहस्योद्घाटन करते हैं। 'साम्बपञ्चाशिका' तथा 'विरूपाक्षपञ्चाशिका की हिन्दी व्याख्या कविराजजी के शास्त्रीय ज्ञान का विमल परिचय देती हैं। अब इनका ध्यान भगवती भुवनेश्वरी की उपासना तथा अध्यात्मचिन्तन की ओर आकृष्ट हुआ है और इसी साधना का उद्दीप्त उदाहरण यह वर्तमान ग्रन्थ है। भुवनेश्वरी शाक्त दशमहाविद्याओं में अन्यतम हैं। इनकी आराधना के विषय में जितना ज्ञातव्य विषय भिन्न-भिन्न आगमग्रन्थों में उपलब्ध होता है उन सब का एकत्र संग्रह पण्डितजी ने इस ग्रन्थ में जिज्ञासु जनों के लिये कर दिया है। आपके ऊपर पराम्बा की महती कृपा है, जिसका अनुभव इस ग्रन्थ के पारायण, मनन तथा चिन्तन से आलोचक विद्वानों को भलीभांति हो जाता है। ग्रन्थ में पाँच प्रकरणों के विषय हैं आह्निप्रकरण, सपर्याप्रकरण, न्यासप्रकरण, पात्रासादन, आवरणपूजन, स्तोत्रप्रकरण, होमप्रकरण तथा परिशिष्ट।

कविराजजी यन्त्र, मन्त्र तथा तन्त्र-इन तीनों आगम सम्बद्ध विषयों के गम्भीर विज्ञाता, पूर्णआराधक तथा उदात्तसाधक हैं। इसका परिचय ग्रन्थ में पदे पदे होता है। मन्त्रों का पूर्ण परिचय प्राप्त करना साधक का नितान्त आवश्यक कार्य है। पण्डितजी ने भुवनेश्वरी से सम्बद्ध इन विषयों का ज्ञान अपने आराध्य गुरु पण्डित हरिदत्त शास्त्री से प्राप्त किया है, जिन्हें इन विषयों का अद्भुत ज्ञान प्राप्त था। फलतः पण्डित हरिदत्त शास्त्री तथा धर्मसम्राट् करपात्रीजी महाराज से प्राप्त गम्भीर उपासना तथा विस्तृत तान्त्रिक ज्ञान के प्रचार का यह कार्य बड़ा ही उपयोगी, आवर्जक तथा व्यापक है। जिसके लिये आगम ज्ञान के रसिक प्रेमी सज्जन हमारे कविराजजी को सर्वदा स्मरण करते रहेगें।

सर्वज्ञतां सदसि वाक्पटुतां प्रसूते,
देवि त्वदङ्घ्रिसरसीरुहयोः प्रणामः
किञ्चित् स्फुरन्मुकुटमुज्ज्वलमातपत्रं
द्वे चामरे च महतीं वसुधां दधाति ॥

बलदेव उपाध्याय
पौषी पूर्णिमा
२०४० वि. सं.

बलदेव उपाध्याय

पौषी पूर्णिमा, २०४० वि. सं.

"श्रीः"
# नम्र निवेदन

मेरे पिता श्रीरेवाशङ्करजी, देवी भुवनेश्वरी के कृपा प्राप्त निष्ठावान् श्रद्धालु उपासक थे। इनकी उपासना के प्रभाव से ही मुझे भी सर्वप्रथम भुवनेश्वरी उपासना का ही सौभाग्य प्राप्त हुआ। इस प्रकार हमारी कुल देवी भुवनेश्वरी की शास्त्रीय साधना पद्धति प्रकाशित कराने की मेरी इच्छा थी, एवं हमारे पिताजी के साधनामय जीवन का पावन संस्मरण होता रहे इसके लिये भी कुछ करना आवश्यक था, यह दोनों ही कार्य पुज्य कविराजजी के निर्देश से एक साथ सम्पन्न हो रहे हैं। इस अवसर पर उनके पवित्र जीवन धारा का किञ्चित् स्मरण करना मेरा कर्तव्य है।

मेरे पिता श्रीरेवाशङ्करजी (सुपुत्र दुर्गाशङ्करजी पण्ड्या) का सागर में जंन्म हुआ, विद्या प्राप्ति के लिये काशी आ गये। वाराणसी में गंगा तट पर ब्रह्माघाट पर योगिराज ब्रह्मचारीजी के आश्रम में रहकर योगाभ्यास और अध्ययन दोनों ही चलते रहे। काशी विश्व विद्यालय में इनके अध्यापक आचार्य जे. बी. कृपलानी की प्रेरणा और महात्मा गांधीजी के आह्वान से स्वतन्त्रता आन्दोलन में कूद पड़े। भारतीय वैदिक संस्कृति और धर्मनिष्ठ ब्राह्मणों पर इनकी अगाध श्रद्धा थी। इनके द्वारा काशी में निरन्तर धर्मानुष्ठान रुद्राभिषेक, शतचण्डी आदि देवाराधन चलते रहते थे। स्वयं योगसाधना और भुवनेश्वरी उपासना में तत्पर रहते थे। तन्त्र शास्त्र के पूर्णज्ञाता और उच्चकोटि के उपासक हरनगर निवासी श्रीचन्द्रशेखरजी झा के द्वारा कामाख्या धाम में इनको भुवनेश्वरी की दीक्षा प्राप्त हुई थी। इनके पुत्र दुर्गादत्त झा ने मेरे पिताजी की प्रेरणा से विन्ध्याचल काली खोह में एक वर्ष तक कठोर साधना की। इनके

द्वारा ही मुझे भुवनेश्वरी मन्त्र प्राप्त हुआ। तदनन्तर मां भुवनेश्वरी की कृपा से उर्ध्वाम्नाय सुमेरु पीठाधीश्वर जगद्गुरु स्वामी शङ्करानन्द सरस्वती से षोडशी मन्त्र प्राप्त हुआ। इन्हीं की प्रेरणा से धर्म सम्राट् स्वामी करपात्रीजी के शिष्य श्रीसीतारामजी कविराज (दत्तात्रेयानन्दनाथ) से श्रीविद्या में पूर्ण दीक्षा प्राप्त करने का सौभाग्य प्राप्त हुआ। इनके द्वारा रचित 'श्री भुवनेश्वरी वरिवस्या' शास्त्रोक्त प्रामाणिक पूजा पद्धति होगी इसमें सन्देह नहीं। क्योंकि श्री स्वामीजी की कृपा से इनका श्रीविद्या साधना का मार्ग प्रशस्त हुआ। इनके द्वारा सम्पादित 'श्री विद्यारत्नाकर' श्रीविद्या वरिवस्या' तन्त्र-शास्त्र के दार्शनिक ग्रन्थ–'साम्बपञ्चाशिका' 'विरुपाक्षपञ्चाशिका' की हिन्दी व्याख्या (जो संम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय से प्रकाशित है) देखकर साधना सम्बन्धी तन्त्र शास्त्र के गहन अध्ययन का परिचय मिलता है। साधक समुदाय से मेरा नम्र निवेदन है कि माता भुवनेश्वरी की इस वाङ्मयी पूजा से भुवनेश्वरी के उपासक मेरे पिता रेवाशङ्करजी के साधनामय संस्मरण से हम प्रेरणा प्राप्त करते रहे एवं भुवनेश्वरी उपासक इसके द्वारा साधना में अग्रसर होकर एहिक और पारलौकिक कल्याण प्राप्त कर साधना परम्परा को अनुप्राणित करते रहे यही मेरी मनोकामना है। शेष में मैं पूज्य कविराजजी के प्रति आभार प्रकट करता हूँ जिन्होंने सर्वाङ्गपूर्ण शास्त्रीय पद्धति लिखकर भुवनेश्वरी उपासकों का साधना मार्ग प्रशस्त किया।

**प्रतापशङ्कर पण्ड्या, बम्बई**

॥ श्रीः ॥

## श्रीभुवनेश्वरी वरिवस्या-

## विषयानुक्रमः

●

# शुद्धिपत्रम्

| पत्र | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| १ | १४ | श्रीदेशिकाघ्रिं | श्रीदेशिकांघ्रिं |
| २ | २४ | ज्ञनाञ्जन | ज्ञानाञ्जन |
| ८ | ४ | सिद्धं | सिद्धिं |
| ८ | २१ | रवेः | रवे ! |
| १२ | १४ | ह्लीं.अनङ्गमदनासुरा | ह्लींअनङ्गमदनातुरा |
| १९ | २० | ह्रीं दोग्घ्रै | ह्रीं दोग्ध्यै |
| २८ | १७ | मणिपुरे | मणिपूरे |
| २९ | ९ | ब्राह्मयान्यास | ब्राह्मयादिन्यास |
| ३९ | १३ | छूट | सोऽहं हंसः शिवः |
| ४४ | १० | उद्यद्दिन | उद्यदिन |
| ४५ | १० | कुसुममला | कुसुममालाः |
| ५७ | १३ | बं बीज | वं. बीज |
| ७६ | १३ | भवमोहिनीत्वां | भवमोहिनीं त्वां |
| १०२ | २१ | षोडशकमलाय स्वाहा | करात्यै स्वाहा, विकराल्यैस्वाहा, |
| १२० | १२ | सेवन्तु | सेव्यन्तु |

चतुर्भुज भुवेश्वरी चित्र में उद्योदि-उद्यदि

१०६ पत्र से ११९ पत्र तक परिशिष्ट के स्थान पर प्राक्कथन छप गया है इसे परिशिष्ट कर लेवें।

## श्रीभुवनेश्वरी यन्त्रम्



आदौ कृत्वा तु षट्कोणं तद्बाह्येऽष्टदलाम्बुजम् ।
तद्बाह्ये षोडशदलं चतुरस्रत्रयं बहिः ॥
चतुर्द्वारसमोपेतं मण्डलं प्रोक्तमुत्तमम् ।
तत्र पीठं यजेत् पूर्वं नवशक्तिसमन्वितम् ॥

# श्रीभुवनेश्वरी-वरिवस्या

**श्रीगुरुभ्यो नमः । श्रीमहागणपतये नमः । श्रीभुवनेश्वर्यै नमः ।**

उद्यद्बिन्दुविमर्शनादकलनात् प्रादुर्भवन्तीं परां,
भास्वद्-भव्यप्रभाप्रभासितकलामानन्दसच्चिन्मयीम् ।
पूर्णात् पूर्णतरां परात् परतरां स्पन्दात्मिकां संविदं,
नौमि श्रीभुवनेश्वरीं भगवतीं भूतिप्रदां भैरवीम् ॥ १ ॥

आराध्य विद्यां भुवनेश्वरीं यो ख्यातिङ्गतःसाधकपुङ्गवेषु ।
सम्मानना राज़कुलेषु जाता प्रख्यापितो राजगुरुर्बभूव ॥ २ ॥
सिद्ध्युर्जितैस्तैः हरिदत्तसिद्धैः मन्त्रोपदिष्टो भुवनाम्बिकायाः ।
अवाप्य मन्त्रं समवाप्य यन्त्रं भक्त्या समाराध्य, शिवङ्करीन्ताम् ॥ ३ ॥
श्रीस्वामिचरणैः करपात्रप्रख्यैः पूर्णाभिषिक्तस्त्रिपुराविधाने ।
कृपां समासाद्य कथञ्चिदेषां श्रीसुन्दरीसेवनतत्परोऽहम् ॥ ४ ॥
पूजाविधिं श्रीभुवनेशिकायाः तत्साधकानाञ्च हिताय सद्यः ।
निबन्धरूपां रचयामि सोऽहं श्रीदेशिकाङ्घ्रिं नुतिभिर्विभाव्य ॥ ५ ॥

# आह्निक-प्रकरणम्

## ब्राह्ममुहूर्त-कृत्यम्

साधक को चाहिये कि वह सूर्योदय से ४५ मिनट पूर्व ब्राह्ममुहूर्त में निद्रा त्यागकर शय्यास्थान से बाहर आकर तथा आवश्यक लघुशङ्का आदि से निवृत्त होकर हाथ, पैर एवं मुख-प्रक्षालन करे। तदनन्तर यथासम्भव रात्रि में पहने हुए वस्त्र त्यागकर शुद्धवस्त्र पहने और आसन पर पूर्वाभिमुख बैठकर मस्तक के ऊपर ब्रह्मरन्ध्र में श्वेतवर्ण द्विभुज, शिवरूप स्वगुरु का ध्यान करे।

## श्रीगुरु-स्मरणम्

आनन्दमानन्दकरं प्रसन्नं, ज्ञानस्वरूपं निजबोधरूपम्।
योगीन्द्रमीड्यं भवरोगवैद्यं श्रीमद्गुरुं नित्यमहं भजामि॥

नमस्ते नाथ भगवन् शिवाय गुरुरूपिणे।
विद्याऽवतारसंसिद्ध्यै स्वीकृतानेकविग्रह !॥
नवाय नवरूपाय परमार्थस्वरूपिणे।
सर्वाज्ञानतमोभेदभानवे चिद्घनाय ते॥
स्वतन्त्राय दयाक्लृप्तविग्रहाय शिवात्मने।
परतन्त्राय भक्तानां भव्यानां भव्यरूपिणे॥
विवेकिनां विवेकाय विमर्शाय विमर्शिनाम्।
प्रकाशानां प्रकाशाय ज्ञानिनां ज्ञानरूपिणे॥
पुरस्तात् पार्श्वयोः पृष्ठे नमस्कुर्यामुपर्यधः।
सदा मच्चित्तरूपेण विधेहि भवदासनम्॥
इत्येवं पञ्चभिः श्लोकैः स्तुवीत यतमानसः।
प्रातः प्रबोधसमये जपात् सुदिवसं भवेत्॥
अज्ञानतिमिरान्धस्य ज्ञानाञ्जनशलाकया।
चक्षुरुन्मीलितं येन तस्मै श्रीगुरवे नमः॥

## श्रीगुरुपादुका-स्मरणम्

इसके पश्चात् गुरुपादुका-स्मरण करे—

**'ऐं ह्रीं श्रीं ह्स्ख्फ्रें हसक्षमलवरयूं सहक्षमलवरयीं ह्सौः स्हौः ( स्वरूपनिरूपणहेत्वमुकाम्बासहित )श्रीगुरुपादुकां पूजयामि'**

**( 'स्वच्छंप्रकाशविमर्शहेत्वमुकाम्बासहित ) श्रीपरमगुरुपादुकां पूजयामि' ( 'स्वात्मारामपञ्जरविलीनचेतस्कामुकाम्बासहित ) श्रीपरमेष्ठि-गुरुपादुकां पूजयामि' ।**

जिस साधक को गुरुपादुका-मन्त्र एवं गुरुदेव का दीक्षानाम प्राप्त नहीं हुआ हो, वह—श्रीगुरुभ्यो नमः । श्रीपरमगुरुभ्यो नमः । श्रीपर-मेष्ठिगुरुभ्यो नमः । इन मन्त्रों का उच्चारण करके तीनों गुरुओं को प्रणाम करें, और भाव पुष्पाञ्जलि अर्पित करके नमन करे । यथा—

**तस्मै दिशे सततमञ्जलिरेषः पौष्पः**
**प्रक्षिप्यते मुखरितो भ्रमितद्विरेफैः ।**
**जागर्ति यत्र भगवान् गुरु चक्रवर्ती**
**विश्वोदय-प्रलय-नाटक-नित्यसाक्षी ॥**
**गुरुर्ब्रह्मा गुरुर्विष्णुर्गुरुर्देवो महेश्वरः ।**
**गुरुस्साक्षात् परं ब्रह्म, तस्मै श्रीगुरवे नमः ॥**

इस प्रकार गुरु को प्रणाम करके मस्तक पर स्थित गुरु के चरणारविंदो से झर रहे अमृतरस से मेरा समस्त शरीर आप्लावित हो रहा है, ऐसी भावना करे । तत्पश्चात्—'सुमुख, सुवृत, चतुरस्र, मुद्गर तथा योनिमुद्रा से गुरु को प्रणाम करे ।

## कुण्डलीध्यानम्

मूलाधार से ब्रह्मरन्ध्रपर्यन्त मन्त्रमयी कुण्डलिनी का ध्यान करते हुए ऐसी भावना करे कि—करोड़ों सूर्य के समान परम प्रकाशवाली, कोटिचन्द्र के समान सुशीतल, विद्युत् पुञ्ज जैसी तीव्रद्युति से युक्त और मूलाधार से ब्रह्मरन्ध्र तक तेजोदण्ड रूप कुण्डलिनी व्याप्त है ।

फिर श्वासको रोककर मस्तकस्थित ब्रह्मरन्ध्र से झरती हुई अमृत बिन्दुओं से मेरी समस्त नाडियों का सिञ्चन हो रहा है। मूलमन्त्र-मयी ब्रह्मरन्ध्र में जाकर अमृतवर्षा कर रही है और वह पुनः मूलाधार में आती है, ब्रह्मरन्ध्र में जाती है। इस प्रकार उसका निरन्तर गमनागमन हो रहा है। इस प्रकार की भावना के साथ मूलमन्त्र का स्मरण करते हुए प्रार्थना करे। (१) यथा सम्भव परिशिष्ट में लिखे हुए कुण्डली जागरण का पारायण करे।

प्रकाशमाना प्रथमे प्रयाणे, प्रतिप्रयाणेऽप्यमृतायमाना।
अन्तः पदव्यामनुसञ्चरन्तीमानन्दरूपामबलां प्रपद्ये॥
मूलादि-ब्रह्मरन्ध्रान्तं संस्मरेन्निजदेवताम्।
सूर्यकोटि – प्रतीकाशां चन्द्रकोटि – सुशीतलाम्॥
उद्यद्दिवाकरद्योतां यावच्छ्वासं दृढासनः।
ध्यात्वा तदैकरस्येन कञ्चित् कालं सुखी भवेत्॥ इतिवचनात्।

साथ ही इस क्रिया को गुरुमुख से अच्छी तरह समझ लेना चाहिए, तभी इससे लाभ होता है और 'कुण्डलिनी' की रश्मियों से मेरी समस्त पापराशि भस्म हो गई है। ऐसी भावना करके १० बार अपने इष्ट मन्त्र का जप करे।

## अजपा-जपविधिः

स्वस्थ पुरुष के एक मिनट में पन्द्रह श्वास-प्रश्वास होते हैं। इस प्रकार २४ घण्टों मे २१६00 (इक्कीस हजार छः सौ) श्वास-प्रश्वास हुए। अपने आप ही बिना लिए हुए इन श्वास-प्रश्वासों से स्वयं होने वाले जप को 'अजपाजप' कहते हैं। इस जप को शरीर के सात चक्रों में स्थित देवताओं को समर्पण किया जाता है। इससे महापुण्यफल की प्राप्ति होती है। अतः इसकी विधि दी जा रही है। यथा—पहले यह संकल्प करे कि 'गत सूर्योदय से आज के सूर्योदय पर्यन्त किये हुए अजपाजप मूलाधार से ब्रह्मरन्ध्र तक स्थित देवताओं

को समर्पित करता हूँ। फिर नीचे लिखे हुए वाक्यों का उच्चारण करते हुए देवताओं को समर्पण करे।

यथा—मूलाधारे चतुर्दलपद्मे वं शं षं सं चतुरक्षरे लं बीजे स्थिताय सिद्धिबुद्धिसहिताय कुङ्कुमवर्णाय महागणपतये षट्शतमजपाजपं निवेदयामि।

स्वाधिष्ठाने षड्दलपद्मे बं भं मं यं रं लं, वं बीजे स्थिताय सरस्वतीशक्तिसहिताय सिन्दूरवर्णाय ब्रह्मणे षट् सहस्रमजपाजपं निवेदयामि।

मणिपूरकचक्रे दशदलपद्मे डं ढं णं तं थं दं धं नं पं फं, रं बीजे स्थिताय लक्ष्मीशक्तिसहिताय नीलवर्णाय विष्णवे षट्सहस्रमजपाजपं निवेदयामि।

अनाहतचक्रे द्वादशदलपद्मे कं खं गं घं ङं चं छं जं झं ञं टं ठं, यं बीजे स्थिताय पार्वतीशक्तिसहिताय हेमवर्णाय परमशिवाय षट्सहस्रमजपाजपं निवेदयामि।

विशुद्धिचक्रे षोडशदलपद्मे अं आं इं ईं उं ऊं ऋं ॠं ऌं ॡं एं ऐं ओं औं अं अः हं बीजे स्थिताय प्राणशक्तिसहिताय शुद्धस्फटिकसङ्काशाय जीवाय सहस्रमेकमजपाजपं निवेदयामि।

आज्ञाचक्रे द्विदलपद्मे स्वेतवर्णे हं क्षं द्व्यक्षरे ज्ञानशक्तिसहिताय विद्युद्वर्णाय गुरवे सहस्रमेकमजपाजपं निवेदयामि,

ब्रह्मरन्ध्रे सहस्रदलपद्मे चित्रवर्णे अं आं इं ईं उं ऊं ऋं ॠं ऌं ॡं एं ऐं ओं औं अं अः कं खं गं घं ङं चं छं जं झं ञं टं ठं डं ढं णं तं थं दं धं नं पं फं बं भं मं यं रं लं वं शं षं सं हं ळं क्षं इति विंशतिवारोच्चारिते सहस्राक्षरे सिंहासने स्थिताय नानावर्णाय वर्णातीताय चिच्छक्तिसहिताय परमात्मने सहस्रमेकमजपाजपं निवेदयामि ( इति निवेदयेत् )।

फिर कुछ क्षण तक 'हंसः सोऽहम्' इस मन्त्र की श्वासोच्छ्वास में भावना करे।

हकारेण बहिर्याति सकारेण विशेत्पुनः।
हंसोऽतिपरमं मन्त्रं जीवो जपति सर्वदा ॥

तथा मानसोपचार से देवताओं की पूजा करे। यथा–

लं पृथिव्यात्मकं गन्धं समर्पयामि (कनिष्ठकाङ्गुष्ठाभ्याम्)।
हं आकाशात्मकं पुष्पं समर्पयामि (अङ्गुष्ठतर्जनीभ्याम्)।
यं वाय्वात्मकं धूममाघ्रापयामि (तर्जन्यङ्गुष्ठाभ्याम्)।
रं वह्न्यात्मकं दीपं दर्शयामि (अङ्गुष्ठमध्यमाभ्याम्)।
वं अमृतात्मकं नैवेद्यं निवेदयामि (अङ्गुष्ठानामिकाभ्याम्)।
सं सर्वात्मकं ताम्बूलादिसर्वोपचारान्
समर्पयामि। (साङ्गुष्ठाभिस्सर्वाभिः)।

तदनन्तर यथाशक्ति मूलमन्त्र का जप करके नीचे लिखे हुए पद्यों के द्वारा श्रीभगवती की प्रार्थना करे। यथा–

त्रैलोक्य-चैतन्यमये परेशि, श्रीशङ्करि! त्वच्चरणाज्ञयैव।
प्रातः समुत्थाय तव प्रियार्थं, संसारयात्रामनुवर्तयिष्ये ॥
संसारयात्रामनुवर्तमानं त्वदाज्ञया श्रीभुवनेश्वरीशि।
स्पर्द्धा-तिरस्कार-कलिप्रमाद-भयानि मां माऽभिभवन्तु मातः ॥
जानामि धर्मं न च मे प्रवृत्तिर्जानाम्यधर्मं न च मे निवृत्तिः।
त्वया हृषीकेशि हृदिस्थयाऽहं, यथानियुक्तोऽस्मि तथा करोमि ॥

प्रातः प्रभृति सायान्तं, सायादि-प्रातरन्ततः।
यत् करोमि जगद्योने तदस्तु तव पूजनम् ॥
मञ्जुशिञ्जित-मञ्जीरं वाममर्धं महेशितु।
आश्रयामि जगन्मूलं यन्मूलं सचराचरम् ॥
अहं देवी न चान्योऽस्मि, ब्रह्मैवाहं न शोकभाक्।
सच्चिदानन्दरूपोऽहं, स्वात्मानमिति चिन्तयेत् ॥
अहं तीर्णो भवं घोरं कृत्यं किञ्चिन्न चास्ति मे।
तथापि देहि मे मातराज्ञां तव सुसेवने ॥

इसके पश्चात् भूमि-प्रार्थना करके अग्रिम कार्य करे।

भूमि प्रार्थना—समुद्रवसने देवि पर्वतस्तनमण्डले ।
विष्णुपत्नि नमस्तुभ्यं पादस्पर्शं क्षमस्व मे ॥

इस प्रकार प्रार्थना करके उस समय नासिका के जिस भाग से श्वास चल रहा हो उसी ओर के पैर को पहले भूमि पर रखकर शौचादि कर्म के लिए बाहर जाए ।

## श्रीभुवनेश्वरी पञ्चकम्

प्रातः स्मरामि भुवना-सुविशालभालं,
माणिक्य-मौलि-लसितं ससुधांशु-खण्डम् ।
मन्दस्मितं सुमधुरं करुणाकटाक्षं,
ताम्बूलपूरितमुखं श्रुति-कुण्डले च ॥ १ ॥
प्रातः स्मरामि भुवना-गलशोभि मालां,
वक्षःश्रियं ललिततुङ्ग-पयोधरालीं
संवित् घटञ्च दधतीं कमलं कराभ्यां
कञ्जासनां भगवतीं भुवनेश्वरीं ताम् ॥ २ ॥
प्रातः स्मरामि भुवना-पदपारिजातं,
रत्नौघनिर्मित-घटे घटितास्पदञ्च
योगञ्च भोगममितं निजसेवकेभ्यो
वाञ्छाऽधिकं किलददानमनन्तपारम् ॥ ३ ॥
प्रातः स्तुवे भुवनपालनकेलिलोलां
ब्रह्मेन्द्रदेवगण-वन्दित-पादपीठाम्
बालार्कबिम्बसम-शोणित-शोभिताङ्गीं
विन्द्वात्मिकां कलितकामकलाविलासाम् ॥ ४ ॥
प्रातर्भजामि भुवने तव नाम रूपं
भक्तार्तिनाशनपरं परमामृतञ्च ।
ह्रीङ्कारमन्त्र-मननी जननी भवानी
भद्रा विभा भयहरी भुवनेश्वरीति ॥ ५ ॥

य: श्लोकपञ्चकमिदं स्मरति प्रभाते
भूतिप्रदं भयहरं भुवनाम्बिकाया:
तस्मै ददाति भुवना सुतरां प्रसन्ना
सिद्धं मनोः स्वपदपद्म-समाश्रयञ्च ॥

इति श्रीदत्तात्रेयानन्दनाथ-विरचितं श्रीभुवनेश्वरी-पञ्चकम् ।

इति श्रीभुवनेश्वरी प्रातः स्मरणम्

## दन्तधावनम्

आयुर्बलं यशोवर्चः प्रजा-पशु-वसूनि च ।
ब्रह्मप्रज्ञाञ्च मेधाञ्च त्वं नो देहि वनस्पते ॥

इस मन्त्र से दन्तकाष्ठ का अभिमन्त्रण करके "ह्रीं क्लीं कामदेवाय सर्वजनप्रियाय नमः" इस मन्त्र द्वारा दन्तधावन करे । तदनन्तर ह्रीं मन्त्र द्वारा जिह्वा शोधन करके कफ विमोचन, नाशाशोधन और दुषिका निरसन सहित २० कुल्ला करे । फिर ह्रीं श्रीं ह्रीं श्रीं कमले कमलालये प्रसीद-प्रसीद श्रीं ह्रीं श्रीं ॐ महालक्ष्म्यै नमः । 'श्रीं ह्रीं क्लीं' । श्रीं सकलह्रीं श्रीं' । इन चार मन्त्रों से अथवा इष्ट मन्त्र से मुख प्रक्षालन करे ।

## स्नानविधिः

तदनन्तर नदी आदि में वैदिक स्नान करके 'श्रीभुवनेश्वरी-प्रीत्यर्थं तान्त्रिकस्नानमहं करिष्ये' ऐसा सङ्कल्प करके—जल में अपने आगे चतुरस्र मण्डल बनाकर वहां—

ब्रह्माण्डोदरतीर्थानि करैः स्पृष्टानि ते रवेः ।
तेन सत्येन मे देव तीर्थं देहि दिवाकर ॥

इस मन्त्र से सूर्य की पूजा करके—

आवाहयामि त्वां देवि स्नानार्थमिह सुन्दरि !
एहि गङ्गे नमस्तुभ्यं सर्वतीर्थसमन्विते ॥

इससे गङ्गा की प्रार्थना करे तथा "ह्रां ह्रीं ह्रूं ह्रैं ह्रौं ह्रः क्रों" इस मन्त्र को बोलकर अङ्कुशमुद्राद्वारा सूर्यमण्डल का भेदन कर गङ्गा आदि सब तीर्थों का आवाहन करे। 'वं' इस सलिल बीज से जल को सात बार अभिमन्त्रित कर इसी बीज का बार-बार उच्चारण करते हुए मस्तक पर तीन अञ्जलि जल की छोड़े, तीन बार आचमन करे और पूर्ण स्नान करके मूलमन्त्रपूर्वक–"श्रीभुवनेश्वरीं तर्पयामि' से तीन बार तर्पण करे। फिर मूलमन्त्र से योनिमुद्रा द्वारा तीन बार स्वयं का प्रोक्षण करे।

(घर में स्नानाङ्ग तर्पण नहीं करना चाहिए। असमर्थ होने पर मन्त्रस्नान अथवा भस्मस्नान करके मूलमन्त्र से केवल तीन आचमन और प्रोक्षण करे)।

**तान्त्रिक सन्ध्या-विधि–**

साधक को चाहिए कि वह शुद्ध धुले हुए अधोवस्त्र और उत्तरीय धारण कर भस्म का त्रिपुण्ड्र लगाकर 'वैदिकसन्ध्या' करने के पश्चात् 'तान्त्रिक-सन्ध्या' करे। यथा–मूल मन्त्र से आचमन करके अपने वामहस्त में जल लेकर उसे दाहिने हाथ से ढ़क ले तथा 'लं वं रं यं हं' इन बीजों से तीन बार अभिमन्त्रित करे और तत्त्वमुद्रा द्वारा मस्तक पर मूलमन्त्र का उच्चारण करते हुए सात बार जल छिड़के तथा शेष जल को दाहिने हाथ में लेकर उसके तेजोरूप ध्यान कर इडा से आकृष्ट करे। फिर देह में स्थित पाप के प्रक्षालन से कृष्णवर्ण बने हुए उस जल को पापरूप समझकर पिङ्गला के द्वारा विरेचित करे और अपने समक्ष कल्पित वज्रशिला पर 'फट्' इस मन्त्र से गिराये।

तदनन्तर अर्घ्यपात्र को उठाकर ह्रां ह्रीं ह्रूं सः श्रीमार्तण्ड-भैरवाय प्रकाशशक्तिसहिताय इदमर्घ्यं परिकल्पयामि नमः' इस मन्त्र द्वारा उदित होते हुए सूर्य के लिये तीन अर्घ्य प्रदान करे, और उसी

सूर्यमण्डल में भगवती भुवनेश्वरी का ध्यान करके "श्रीभुवनेश्वर्यै विद्महे रत्नेश्वर्यै धीमहि तन्नो देवी प्रचोदयात्" इस गायत्री मन्त्र से तीन बार अर्घ्य दे। और मूलमन्त्र और श्रीभुवनेश्वरी पादुकां तर्पयामि नमः' बोलकर तीन बार तर्पण करे।

## मूलमन्त्रजप विधि

इसके पश्चात् भुवनेश्वरी के मूलमन्त्र के विनियोग, न्यास-ध्यानादि-करके मन्त्रजप करे यथा–विनियोगः–"अस्य श्रीभुवनेश्वरी-मन्त्रस्य शक्तिर्ऋषिर्गायत्रीछन्दः श्रीभुवनेश्वरी देवता हं बीजं ईं शक्तिः रं कीलकं श्रीभुवनेश्वरी प्रीत्यर्थे जपे विनियोगः" ।

**ऋष्यादिन्यासः–**

शक्तिऋषये नमः (शिरसि) गायत्री छन्दसे नमः (मुखे), श्रीभुवनेश्वरी देवतायै नमः (हृदये) हं बीजाय नमः (गुह्ये) ईं शक्तये नमः (पादयोः) रं कीलकाय नमः (नाभौ) श्रीभुवनेश्वरीप्रीत्यर्थे विनियोगाय नमः–(करसम्पुटे)।

| कर–षडङ्गन्यासाः– | (प्रथमबार) | (द्वितीयबार) |
|---|---|---|
| ह्रां | अङ्गुष्ठाभ्यां नमः | हृदयाय नमः |
| ह्रीं | तर्जनीभ्यां नमः | शिरसे स्वाहा |
| ह्रूँ | मध्यमाभ्यां नमः | शिखायै वषट् |
| ह्रैं | अनामिकाभ्यां नमः | कवचाय हुम् |
| ह्रौं | कनिष्ठिकाभ्यां नमः | नेत्रत्रयाय वौषट् |
| ह्रः | करतलकरपृष्ठाभ्यां नमः | अस्त्राय फट् |

इस प्रकार न्यास करके मूलमन्त्र से तीन बार व्यापक करें और निचे लिखे ध्यान का स्मरण करें।

उद्यदिनद्युतिमिन्दु–किरीटां, तुङ्गकुचां नयनत्रययुक्ताम्।
स्मेरमुखीं वरदाङ्कुशपाशाभीतिकरां प्रभजे भुवनेशीम्॥

तदनन्तर मानसिक पञ्चोपचारपूजा करके मूलमन्त्र का जप करे। कृतेनानेन तान्त्रिकसन्ध्याकर्मणा श्रीभुवनेश्वरी देवता प्रीयताम्।

**सन्ध्याङ्गतर्पणम्–**

पूर्वोक्त रीति से आचमन, प्राणायाम, मूलमन्त्र के विनियोग-ऋष्यादिन्यास कर षडङ्गन्यास ध्यानादि करके पात्र में जल भरे और तीर्थ का आवाहन करके मूलमन्त्र से उस जल का धेनु मुद्रा से अमृतीकरण करे। फिर उसमें यन्त्र को रखे अथवा मत्स्यमुद्रा से यन्त्र लिखे। उस यन्त्र में देवी को परिवार सहित अपने हृदय से लाकर षडङ्गमन्त्र द्वारा सकलीकृत कर कुण्डली के प्रयोग से अमृताभिषेक करे। अभिषेक के पश्चात् विधिवत् गन्ध आदि से पूजित करके अपने गुरुओं का तर्पण करे। यथा–

ह्रीं अमुकानन्दनाथगुरुस्तृप्यताम् (तीनबार)
ह्रीं अमुकानन्दपरमगुरुस्तृप्यताम् (तीनबार)
ह्रीं अमुकानन्दपरमेष्ठिगुरुस्तृप्यताम् (तीनबार)
ह्रीं दिव्यौघ-गुरवस्तृप्यन्ताम् (तीनबार)
ह्रीं सिद्धौघ-गुरवस्तृप्यन्ताम् (तीनबार)
ह्रीं मानवौघ-गुरवस्तृप्यन्ताम् (तीनबार)

पुनः मूल देवी का तीनबार मूलमन्त्र से तर्पण करके यन्त्रोक्त-परिवार देवताओं का तर्पण करे।–

**परिवारदेवता-तर्पणम्–**

ह्रीं ह्रां हृदयं तृप्यताम्
ह्रीं ह्रीं शिरस्तृप्यताम्
ह्रीं ह्रूं शिखा तृप्यताम्
ह्रीं ह्रैं कवचं तृप्यताम्
ह्रीं ह्रौं नेत्रत्रयं तृप्यताम्
ह्रीं ह्रः अस्त्रं तृप्यताम्

ह्रीं ओं हृल्लेखा तृप्यताम्
ह्रीं ऐं गगना तृप्यताम्
ह्रीं उं रक्ता तृप्यताम्
ह्रीं इं करालिका तृप्यताम्
ह्रीं अं महोच्छुष्मा तृप्यताम्
ह्रीं गङ्गा तृप्यताम्

ह्रीं यमुना तृप्यताम्
ह्रीं सरस्वती तृप्यताम्
ह्रीं गायत्रीसहित ब्रह्मा तृप्यताम्
ह्रीं सावित्रीसहितविष्णुस्तृप्यताम्
ह्रीं सरस्वतीसहितरुद्रस्तृप्यताम्
ह्रीं लक्ष्मीसहितकुबेरस्तृप्यताम्
ह्रीं रतिसहितमदनस्तृप्यताम्
ह्रीं पुष्टिसहितविघ्नराजस्तृप्यताम्
ह्रीं शङ्खनिधिस्तृप्यताम्
ह्रीं पद्मनिधिस्तृप्यताम्
ह्रीं अनङ्गकुसुमा तृप्यताम्
ह्रीं अनङ्गकुसमातुरा तृप्यताम्
ह्रीं अनङ्गमदना तृप्यताम्
ह्रीं अनङ्गमदनासुरा तृप्यताम्
ह्रीं अनङ्गमेखला तृप्यताम्
ह्रीं भुवनपालिनी तृप्यताम्
ह्रीं गगनवेगा तृप्यताम्
ह्रीं शशिशेखरा तृप्यताम्
ह्रीं कराली तृप्यताम्
ह्रीं विकराली तृप्यताम्
ह्रीं उमा तृप्यताम्
ह्रीं सरस्वती तृप्यताम्
ह्रीं श्रीः तृप्यताम्
ह्रीं दुर्गा तृप्यताम्
ह्रीं उषा तृप्यताम्
ह्रीं लक्ष्मीस्तृप्यताम्
ह्रीं श्रुतिस्तृप्यताम्
ह्रीं स्मृतिस्तृप्यताम्
ह्रीं धृतिस्तृप्यताम्
ह्रीं श्रद्धा तृप्यताम्
ह्रीं मेधा तृप्यताम्
ह्रीं मतिस्तृप्यताम्
ह्रीं कीर्तिस्तृप्यताम्
ह्रीं आर्या तृप्यताम्
ह्रीं अनङ्गरूपा तृप्यताम्
ह्रीं अनङ्गमदना तृप्यताम्
ह्रीं अनङ्गमदनातुरा तृप्यताम्
ह्रीं भुवनवेगा तृप्यताम्
ह्रीं भुवनपालिका तृप्यताम्
ह्रीं सर्वशिशिरा तृप्यताम्
ह्रीं अनङ्गमदना तृप्यताम्
ह्रीं अनङ्गमेखला तृप्यताम्
ह्रीं ब्राह्मी तृप्यताम्
ह्रीं माहेश्वरी तृप्यताम्
ह्रीं कौमारी तृप्यताम्
ह्रीं वैष्णवी तृप्यताम्
ह्रीं वाराही तृप्यताम्
ह्रीं इन्द्राणी तृप्यताम्
ह्रीं चामुण्डा तृप्यताम्
ह्रीं महालक्ष्मीः तृप्यताम्
ह्रीं इन्द्रस्तृप्यताम्
ह्रीं अग्निस्तृप्यताम्
ह्रीं यमस्तृप्यताम्
ह्रीं निर्ऋतिस्तृप्यताम्

ह्रीं वरुणस्तृप्यताम्
ह्रीं वायुस्तृप्यताम्
ह्रीं सोमस्तृप्यताम्
ह्रीं ईशानस्तृप्यताम्
ह्रीं ब्रह्मा तृप्यताम्
ह्रीं विष्णुस्तृप्यताम्
ह्रीं अनन्तस्तृप्यताम्
ह्रीं वज्रस्तृप्यताम्

ह्रीं शक्तिस्तृप्यताम्
ह्रीं दण्डस्तृप्यताम्
ह्रीं खड्गस्तृप्यताम्
ह्रीं पाशस्तृप्यताम्
ह्रीं ध्वजस्तृप्यताम्
ह्रीं गदा तृप्यताम्
ह्रीं त्रिशूलं तृप्यताम्
ह्रीं पद्मं तृप्यताम्
ह्रीं चक्रं तृप्यताम्

इस प्रकार तर्पण करके पूर्ववत् ऋष्यादिन्यास कर देवी को अपने हृदय में विसर्जित कर तीर्थों को यथास्थान विसर्जित करे।

कृतानेन तर्पणकर्मणा श्रीभुवनेश्वरी देवता प्रीयताम्।

श्रीदत्तात्रेयानन्दनाथ-विरचितायां-श्रीभुवनेश्वरी वरिवस्यायां
आह्निकप्रकरणम् सम्पूर्णम्।



केचिद् विदन्ति भवतीमनलात्मिकाञ्च
सोमात्मिकां सकल विश्व वितान भूतां।
शैवीं कलां तनुगतां विमलां सुषुम्नाम्
विन्दे कदा नु भवतीमथ ब्रह्मनाडीम्॥

# सपर्या प्रकरणम्

श्रीगुरुभ्यो नमः ।

श्रीमहागणपतये नमः ।

श्रीभुवनेश्वर्यै नमः ।

## ब्रह्मविद्यासम्प्रदायगुरुस्तोत्रम्

आब्रह्मलोकादाशेषादालोकालोकपर्वतात् ।
ये वसन्ति द्विजा देवास्तेभ्यो नित्यं नमाम्यहम् ॥

ह्रीं नमो ब्रह्मादिभ्यो ब्रह्मविद्यासम्प्रदायकर्तृभ्यो वंशर्षिभ्यो नमो गुरुभ्यः, सर्वोपप्लवरहितप्रज्ञानघनप्रत्यगर्थो ब्रह्माहमस्मि, सोहमस्मि, ब्रह्माहमस्मि ॥

श्रीनाथादिगुरुत्रयं गणपतिं पीठत्रयं भैरवं
सिद्धौघं वटुकत्रयं पदयुगं दूतीक्रमं मण्डलम् ।
वीरान्द्व्यष्टचतुष्कषष्टिनवकं वीरावलीपञ्चकं,
श्रीमन्मालिनिमन्त्रराजसहितं वन्दे गुरोर्मण्डलम् ॥

गुरुर्ब्रह्मा गुरुर्विष्णुर्गुरुर्देवो महेश्वरः ।
गुरुः साक्षात्परं ब्रह्म तस्मै श्रीगुरवे नमः ॥

वन्दे गुरुपदद्वन्द्वमवाङ्मनसगोचरम् ।
रक्तशुक्लप्रभामिश्रमतर्क्यं त्रैपुरं महः ॥

नारायणं पद्मभुवं वसिष्ठं, शक्तिं च तत्पुत्रपराशरञ्च ।
व्यासं शुकं गौडपदं महान्तं, गोविन्दयोगीन्द्रमथास्य शिष्यम् ॥
श्रीशङ्कराचार्यमथास्य पद्मपादं च हस्तामलकञ्च शिष्यम् ।
तं तोटकं वार्तिककारमन्यानस्मद्गुरून् सन्ततमानतोऽस्मि ॥

**यागमन्दिर-प्रवेशः**

ह्रीं भं भद्रकाल्यै नमः । द्वार की दाईं ओर
ह्रीं भं भैरवाय नमः । द्वार की बाईं ओर
ह्रीं लं लम्बोदराय नमः । द्वार के ऊपर की ओर
(इति द्वारदेवताः सम्पूज्य)

**पूजापीठ एवं पूजा-सामग्री व्यवस्था**

पूजा के लिये पूजक के सामने नाभि-पर्यन्त की ऊँचाई वाली लकड़ी की चौकी रखे । उस पर मध्य में यन्त्रराज, यन्त्रराज के वामभाग में तिल तैल का लाल बत्ती सहित दीपक, दाहिने भाग में श्वेत बत्ती वाला घृत दीपक और धूपपात्र रखे । इस प्रकार यन्त्र के वामभाग में घण्टा, अपने सामने आचमन पात्र, अपने दाहिने भाग में पूजापात्र तथा पुष्प, अपनी बाईं ओर जलकलश और नैवेद्यादि पूजन सामग्री रखे । फिर पूजा प्रारम्भ करें ।

## तत्त्वाचमनम्

ह्रीं आत्मतत्त्वं शोधयामि स्वाहा ।
ह्रीं विद्यातत्त्वं शोधयामि स्वाहा ।
ह्रीं शिवतत्त्वं शोधयामि स्वाहा ।
ह्रीं सर्वतत्त्वं शोधयामि स्वाहा ॥

**गुरुपादुका मन्त्र**[1]**–**

मस्तक पर मृगीमुद्रा द्वारा–ऐं ह्रीं श्रीं ह्स्ख्फ्रें हसक्षमलवरयूं ह्सौः सहक्षमलवरयीं स्हौः श्रीगुरवे नमः, अमुकानन्दनाथ श्रीपादुकां पूजयामि नमः ।

ऐं ह्रीं श्रीं ह्स्ख्फ्रें हसक्षमलवरयूं ह्सौः सहक्षमलवरयीं स्हौः श्री परमगुरवे नमः, श्रीअमुकानन्दनाथ श्रीपादुकां पूजयामि नमः ।

ऐं ह्रीं श्रीं ह्स्ख्फ्रें हसक्षमलवरयूं ह्सौः सहक्षमलवरयीं स्हौः श्रीपरमेष्ठिगुरवे नमः, अमुकानन्दनाथ श्रीपादुकां पूजयामि नमः ।

---

1. यदि गुरुपादुका प्राप्त न हो तो पूर्ववत् नाममन्त्र से स्मरण करे ।

इस प्रकार स्मरण करके तथा सुमुख, सुवृत्त, चतुरस्र, मुद्गर, योनि इन पाँच मुद्राओं से गुरु को वाम भुजा में और गणपति मन्त्र से गणपति को दक्षिण भुजा में प्रणाम करे।

## घण्टापूजा

हे घण्टे सुस्वरे पीठे घण्टाध्वनिविभूषिते।
वादयन्ति परानन्दे घण्टादेवं प्रपूजयेत्॥
आगमार्थं च देवानां गमनार्थं तु रक्षसाम्।
कुर्यात् घण्टारवं तत्र देवताह्वानलाञ्छनम्॥

(इति घण्टानादं कृत्वा)

## सङ्कल्पः

शुक्लाम्वरधरं विष्णुं शशिवर्णं चतुर्भुजम्।
प्रसन्नवदनं ध्यायेत्सर्वविघ्नोपशान्तये॥

मूलेन प्राणानायम्य। देशकालौ संकीर्त्य–मम श्री–भुवनेश्वरी प्रीत्यर्थं यथासम्भवद्रव्यैः यथाशक्तिसपर्याक्रमं निवर्तयिष्ये।

इस प्रकार सङ्कल्प करके स्वयं को तिलकादि से अलङ्कृत करे तथा ताम्बूल से या पञ्चतिक्त से सुगन्धित मुख करके प्रसन्नचित्त होकर 'शिवोऽहम्' की भावना करे।

## पुष्पशोधनम्

ह्रीं पुष्पकेतुराजार्हते शताय सम्यक् समन्धाय ह्रीं पुष्पे-पुष्पे महापुष्पे सुपुष्पे पुष्पभूषिते पुष्पचयावकीर्णे हूँ फट् स्वाहा।

इस मन्त्र द्वारा अभिमन्त्रित जल से पुष्पों का प्रोक्षण करे।

## आसनपूजा

आसन बिछाकर "सौः" इस मन्त्र को दस बार जपकर जल को अभिमन्त्रित करे। उस जल से एवं मूलमन्त्र से आसन का प्रोक्षण करे, पुनः–अस्य श्री आसनमहामन्त्रस्य–पृथिव्याः मेरु पृष्ठऋषिः, सुतलं छन्दः, कूर्मो देवता, आसने विनियोगः॥

पृथ्वि त्वया धृता लोका देवि त्वं विष्णुना धृता ।
त्वं च धारय मां देवि पवित्रं कुरु चासनम् ॥
ह्रीं योगासनाय नमः, वीरासनाय नमः, शरासनाय नमः ।
ह्रीं आधारशक्तिकमलासनाय नमः ।

इससे पुष्पाक्षत द्वारा आसन की पूजा करके आसन पर बैठे ।

( ह्रीं रक्तद्वादशशक्तियुक्ताय दीपनाथाय नमः )

इससे भूमि पर पुष्पाञ्जलि प्रदार करे ।

## देहरक्षा

ह्रीं श्रीभुवनेश्वरि आत्मानं रक्ष रक्ष–इससे स्वशरीर पर तीन बार व्यापक करे,

| | |
|---|---|
| गुं गुरुभ्यो नमः | ( दक्षिण भुजा में ) |
| गं गणपतये नमः । | ( वाम भुजा में ) |
| दुं दुर्गायै नमः । | ( दक्षिण ऊरु में ) |
| वं वटुकाय नमः । | ( वाम ऊरु में ) |
| यां योगिनीभ्यो नमः । | ( दोनों पैरों पर ) |
| क्षं क्षेत्रपालाय नमः | ( नाभि पर ) |
| पं परमात्मने नमः | ( हृदय पर ) स्पर्श करे । |

ह्रीं ॐ नमो भगवति तिरस्करिणि महामाये महानिद्रे सकलपशु–जनमनश्चक्षुः श्रोत्रतिरस्करणं कुरु कुरु स्वाहा ।
ह्रीं हसन्ति हसितालापे मातङ्गि परिचारिके मम भयविघ्नापदां नाशं कुरु कुरु ठः ठः ठः हुँ फट् स्वाहा ॥
ॐ नमो भगवति ज्वालामालिनि देवदेवि सर्वभूतसंहारकारिके जातवेदसि ज्वलन्ति ज्वल ज्वल प्रज्वल प्रज्वल ह्रां ह्रीं ह्रूं र र र र र र र हूँ फट् स्वाहा ।

इससे चारों ओर प्राकार की भावना करे ।

(ह्रीं भूर्भुवस्स्वरों,) इससे छोटिका बजाकर दिग्बन्धन करे। मूलाधार से कुण्डलिनी को ब्रह्मरन्ध्र में स्थित महाशिव के साथ समायोग द्वारा निःसृत अमृत की धारा से अपना शरीर आप्लावित हो रहा है ऐसी भावना करे, और सावधान होकर मन को एकाग्र करे।

तदनन्तर मूलमन्त्र से यन्त्र पर पुष्पाञ्जलि दे तथा अपने बायें और दायें भाग में भी पुष्प छोड़े।

इसके पश्चात् (ह्रीं ऐं ह्रः अस्त्राय फट्) इस मन्त्र का आवर्तन करते हुए अङ्गुष्ठ से कनिष्ठिका पर्यन्त तथा दोनों करतल तथा शरीर पर न्यास एवं व्यापक करे।

**अर्चनानुज्ञा—**

ह्रीं श्रीगुरो दक्षिणामूर्ते भक्तानुग्रहकारक।
अनुज्ञां देहि भगवन् भुवनेश्यर्चनाय मे॥
ह्रीं अतिक्रूरमहाकाय कल्पान्तदहनोपम।
भैरवाय नमस्तुभ्यमनुज्ञां दातुमर्हसि॥

सुवर्ण या रजत पत्र पर अष्टगंधादि से षट्कोण बनाकर उसके बाहर अष्टदल बनावें, फिर षोडशदल बनाकर उसके बाहर तीन रेखा का चार द्वार वाला श्रीभुवनेश्वरी का पूजा यन्त्र बनाकर प्राण प्रतिष्ठा करे।

**लघु प्राणप्रतिष्ठा**[1]

'ह्रीं आं ह्रीं क्रों यं रं लं वं शं षं सं हं ह्रीं हंसः सोऽहं सोऽहं हंसः शिवः श्रीभुवनेश्वरीयन्त्रस्य प्राणा इह प्राणाः'।

ह्रीं आं ह्रीं क्रों श्रीभुवनेश्वरीयन्त्रस्य जीव इह स्थितः।

सर्वेन्द्रियाणि वाङ्मनश्चक्षुः श्रोत्रजिह्वाघ्राणा इहैवागत्य—अस्मिन् यन्त्रे सुखं चिरं तिष्ठन्तु स्वाहा।

---

1. यह प्रतिष्ठा—प्रतिदिन यन्त्र लिखकर—पूजा करने वाले के लिये है। प्रतिष्ठित यन्त्र में प्रतिदिन प्रतिष्ठा अपेक्षित नहीं है।

## पीठ-पूजा

यन्त्रराज के पीठ की भावना करके नीचे लिखे हुए पीठमन्त्रों से पुष्प-अक्षत चढ़ाते हुए अर्चन करे।

ह्रीं आधारशक्त्यै नमः
ह्रीं प्रकृत्यै नमः
ह्रीं कूर्माय नमः
ह्रीं अनन्ताय नमः
ह्रीं पृथिव्यै नमः
ह्रीं सुधासमुद्राय नमः
ह्रीं मणिद्वीपाय नमः
ह्रीं चिन्तामणिगृहाय नमः
ह्रीं पारिजाताय नमः
ह्रीं रत्नवेदिकायै नमः
ह्रीं मणिपीठाय नमः
ह्रीं नानामुनिगणेभ्यो नमः
ह्रीं नाना देवेभ्यो नमः
ह्रीं धर्माय नमः
ह्रीं ज्ञानाय नमः
ह्रीं वैराग्याय नमः
ह्रीं ऐश्वर्याय नमः
ह्रीं अधर्माय नमः
ह्रीं अज्ञानाय नमः
ह्रीं अवैराग्याय नमः
ह्रीं अनैश्वर्याय नमः
ह्रीं शेषाय नमः
ह्रीं पद्माय नमः
ह्रीं प्रकृतिमयपत्रेभ्यो नमः
ह्रीं वैश्वानरमण्डलाय नमः
ह्रीं सूर्यमण्डलाय नमः
ह्रीं सोममण्डलाय नमः
ह्रीं सं सत्त्वाय नमः
ह्रीं रं रजसे नमः
ह्रीं तं तमसे नमः
ह्रीं आं आत्मने नमः
ह्रीं अं अन्तरात्मने नमः
ह्रीं पं परमात्मने नमः
ह्रीं ह्रीं ज्ञानात्मने नमः
ह्रीं जयायै नमः
ह्रीं विजयायै नमः
ह्रीं अजितायै नमः
ह्रीं अपराजितायै नमः
ह्रीं नित्यायै नमः
ह्रीं विलासिन्यै नमः
ह्रीं दोग्ध्यै नमः
ह्रीं अघोरायै नमः
ह्रीं मङ्गलायै नमः
ह्रीं परायै नमः
ह्रीं अपरायै नमः
ह्रीं परात्परायै नमः
ह्रीं सर्वशक्तिकमलासनाय नमः
ह्रीं विकृतिमयकेसरेभ्यो नमः
ह्रीं पञ्चाशद्वर्णभूषितकर्णिकायै नमः

## दीप-पूजा

पूर्वसूचना के अनुसार दोनों दीपकों को प्रज्वलित करके–

ह्रीं दीपदेवि महादेवि शुभं भवतु मे सदा।
यावत्पूजासमाप्तिः स्यात् तावत् प्रज्वल सुस्थिरा ॥

इस प्रार्थना-मन्त्र द्वारा दीपकों के समक्ष पुष्पाञ्जलि दे। तदनन्तर मूलमन्त्र से यन्त्रराज पर पुष्पाञ्जलि देकर अपने समक्ष, वाम और दक्षिण भाग में भी पुष्पाञ्जलि दे।

## भूतशुद्धि विधि

'भूतशुद्धि' द्वारा शरीर में स्थित 'सङ्कोच शरीर' जिसे 'पाप-शरीर' भी कहते हैं, उसका पृथिवी आदि पञ्चमहाभूतों के बीजाक्षरों से शोषण, दहन एवं अमृताप्लावन करके 'दिव्यशरीर' का उत्पादन और 'शिव-शक्तिमय-शरीर' का निर्माण किया जाता है। इसे एक प्रकार से 'नाडी-शुद्धि' भी कहते हैं। इसकी विधि इस प्रकार है–

सर्वप्रथम् नासिका के दाहिने भाग (पिङ्गला) से श्वास खींच कर–

'ह्रीं मूलशृङ्गाटकात् सुषुम्नापथेन जीवशिवं परमशिवे योजयामि स्वाहा'

बोलकर जीव शिव को ब्रह्मरन्ध्र में स्थापित करे और वहाँ परमशिव के साथ एकीभूत होने की भावना करके नासिका के वाम भाग (इडा) से श्वास का रेचन करे।

पुनः 'यं' बीज से इडा द्वारा पूरक करके–

'सङ्कोचशरीरं शोषय शोषय स्वाहा'

बोलकर पिङ्गला द्वारा रेचक करते हुए भावना करे कि

